शाम को संगीत की कक्षा में उसने पियानो वजाया। फिर आशा के साथ गीत गाया। मुकर्जी साहव की खुशी का अन्त नहीं था। जव उन्होंने सुना कि वंटू ने क्रिकेट मैच जीता है, तव वे खुशी से पागल हो गए। वोले—"काश ! हम यहां फिर पढ़ पाते।"

नीता मिस को तो किसी वात पर विश्वास ही नहीं हो रहा था। वंटू ने कितने अच्छे ढंग से 'नमस्ते' की थी। सारे साथियों का उसे स्नेह मिला था। इस विद्यालय में जैसे एक ही तो हीरा था।

दिन उतरकर वैठ गया तो मुकर्जी साहव रवाना हुए। उन्हें जांच के लिए पास के एक गांव में जाना था। वहीं से वे रामनगर लौट जाएंगे। आए थे वे वंटू को लेने, लेकिन वापस अकेले हंसते हुए लौट गए। जाते समय नीता मिस ने टाफियों का एक वड़ा पैकेट वंटू को दिया। वंटू ने शोर मचाते हुए सवको टाफियां वांटीं।